नहीं है परन्तु हम बताये देते हैं कि हमारी सेना में रोग फैल रहा है। अगर ऐसा न होता तो मेरा एक एक आदमी तीन तीन फरासीसियों को मारने के लिए काफ़ी था। ईश्वर कृपा करें और मेरी इस आत्मश्लाघा को क्षमा करें। मेरा निस्तार-धन मेरा शरीर है। अपने स्वामी से कहदो कि मैं आऊँगा और फिर आऊँगा; चाहे एक नहीं दो फ्रान्स मुझे रोकने के लिए क्यों न उद्यत हों। अगर हमको किसी ने रोका तो हमारे रक्त से पृथ्वी लाल हो जायगी।"

हनरी के इस उत्तर को सुन कर दोनों ओर से तैयारियाँ हो गईं। और अजीन कूर के रणक्षेत्र में दोनों दल आ एकत्रित हुए। अँगरेजों की सेना बहुत कम थी और जो कुछ थी वह भी बीमार थी। इसलिए हनरी मन में घबराया हुआ था और साधारण आदमी का भेस धारण किये हुए अपनी सेना में फिर रहा था और अपने उत्साह-जनक शब्दों से सेना को उत्तेजित कर रहा था। पहले उसने अपने दो साथियों—ग्लोस्टर और बैडफर्ड—से कहा—

"यह सच है कि हम बड़े संकट में हैं, परन्तु बड़े संकट के लिए साहस भी बड़ा ही चाहिए। हे ईश्वर परमात्मन्! बुराई में भी कुछ भलाई अवश्य है, अगर आदमी उसको जान सके। अगर हमारे पड़ोसी दुष्ट हैं तो हम अवश्य जल्दी उठेंगे और जल्दी उठने से हमारे स्वास्थ्य तथा अन्य कामों को लाभ पहुँचेगा।"

इतने में एक वृद्ध सरदार अर्पिङ्घम वहाँ पर आ गया। जिसको देख कर राजा कहने लगा।

"सर टामस अर्पिङ्घम! इस पूज्य श्वेत सिर के लिए तो नर्म तकिया चाहिए था न कि फ्रान्स की कठोर भूमि!'

अर्पिंह्म—नहीं स्वामिन्! नहीं, मुझे तो यही भूमि अच्छी लगती है। क्योंकि ऐसी दशा में मैं कह सकता हूँ कि मैं राजा के समान सो रहा हूँ।

राजा—यह अच्छी बात है। इससे लोगों के मनको दुःख के समय भी कुछ तसल्ली हो जाती है। जहाँ मन में उत्साह हुआ वहाँ दुर्बल से दुर्बल शरीर भी उत्तेजना-पूर्ण हो जाता है।

यह कह कर राजा वहाँ से चला गया और अन्य सिपाहियों के साथ बातचीत करने लगा। कुछ देर पीछे उसे तीन सिपाही आपस में बातें करते हुए मिले जिन्होंने राजा को नहीं पहचाना। एक सिपाही बोला—

"भाई! अब तो पौ फट रही है।"

दूसरा सिपाही—हाँ, मैं भी देखता हूँ। परन्तु दिन निकल आना हमारे लिए कोई अच्छी बात नहीं है।

तीसरा सिपाही - सूर्य्योदय तो हम को दिखाई दे रहा है। परन्तु सूर्य्यास्त के कभी दर्शन न होंगे! देखो यह कौन आ रहा है?

राजा—एक मित्र।

तीसरा सिपाही—तुम किस सरदार के नीचे हो?

राजा—सर टामस अर्पिंह्म के।

तीसरा सिपाही—वह तो बड़े योग्य योद्धा हैं। भला बताओ हमारी वर्तमान दशाके विषय में उनका क्या विचार है?

राजा—जैसा उस आदमी का जो समुद्र के किनारे बालू के ढेर पर बैठा हो और डर रहा हो कि कहीं वह न जाय!

दूसरा सिपाही—क्या यह विचार राजा पर भी प्रकट कर दिया गया है ?

राजा—नहीं ! ऐसा करना उचित नहीं है । क्योंकि राजा आदमी ही तो है । सूघने में फूल जैसा मुझे मालूम होता है वैसा ही राजा को ! उसकी इन्द्रियाँ उसी प्रकार काम करती हैं जैसे अन्य मनुष्यों की । राजचिह्नों को अलग कर दो तो राजा एक साधारण मनुष्य ही मालूम पडेगा । इसलिए अगर वह भय का कारण मालूम करेगा तो हमारी भाँति अवश्य भय खायगा और उसके भयभीत होने से समस्त सेना भयभीत हो जायगी ।

दूसरा सि०—चाहे वह कितना ही साहस क्यों न दिखलावे । मुझे तो विश्वास है कि वह इस समय टेम्स नदी के तीर होना चाहता है, न कि फ्रान्स में । और मेरी भी यही इच्छा है कि मैं उसके साथ होऊँ ।

राजा—मैं समझता हूँ कि वह जहाँ है वहीं होना चाहता है ।

दूसरा सि०—तो मैं चाहता हूँ कि वह यहाँ अकेला रहे । क्योंकि उसको तो निस्तार-धन देकर छुडा लिया जायगा और दूसरे सैकडों की जानें बच जायें !

राजा—तो तुम राजा से प्रेम नहीं करते । मैं तो राजा के साथ मरने से खुश हूँ । क्योंकि राजा धर्म के लिए लड रहा है ।

तीसरा सि०—यह तो हम नहीं जान सकते ।

दूसरा सि०—अगर उसका लडना अनुचित हो तो भी राजा की प्रजा होने से हमारा कर्तव्य है कि उसकी आज्ञा

पालन करें और जो कुछ पाप होगा वह हमारे सिर नहीं है।

तीसरा सि०—अगर लड़ना धर्म-विरुद्ध हुआ तो राजा का सिर पापों के भार से नीचा हो जायगा। क्योंकि जब लोगों का अङ्ग-भङ्ग होगा, सिर कटेंगे, जब हम मारे जायँगे। और कोई रोते हुए, कोई कोसते हुए, कोई अपने बालबच्चों की याद करते हुए प्राण देंगे तब इन सब का शाप राजा के ही ऊपर होगा। मैं समझता हूँ कि जो लड़ाई में मारे जाते हैं उनका अन्त अच्छा नहीं होता। और अगर इनका अन्त अच्छा नहीं होता तो इसमें उसी का दोष है जो इनको युद्ध की प्रेरणा करता है।

राजा—तो तुम्हारे सिद्धान्त के अनुकूल अगर कोई पिता अपने पुत्र को व्यापार करने भेजे और वह पुत्र कोई पाप करने लगे तो उस पाप का दोष उसके बाप पर होगा जो उसको भेजता है। और अगर कोई स्वामी अपने भृत्य को रुपया लेकर कहीं भेजे और वह भृत्य रास्ते में लूट लिया जाय तो क्या उसका दोष भेजने वाले पर होगा? ऐसा तो नहीं होता। राजा कभी सिपाहियों के अन्त का उत्तरदाता नहीं है। और न ऊपर के उदाहरणों में पिता और स्वामी ही उत्तरदाता है। दूसरी बात यह है कि चाहे कितना ही धार्मिक राजा क्यों न हो, उसकी सेना के सब सिपाही निर्दोषी और पापरहित नहीं हो सकते। कोई ऐसे हैं जिन्होंने किसी की हत्या की है या किसी को मारना चाहा है। कोई व्यभिचार के दोषी हैं। कोई अन्य पापों के भागी हैं।

अब अगर ये पापीजन राजदण्ड से बच गये तो ईश्वर के दण्ड से कदापि नहीं बच सकते। यह दण्ड उनको युद्ध में मिलता है। अगर ये यहाँ मारे जावें तो उनकी मृत्यु का कारण राजा नहीं है किन्तु वे पाप हैं जो उन्होंने इस समय के पूर्व किये हैं। प्रत्येक मनुष्य का कर्तव्य राजा का कर्तव्य है। परन्तु उसका आत्मा राजा का आत्मा नहीं है। इसलिए अगर हर एक सिपाही उसी प्रकार मरने की तैयारी करे जैसे वह रोग के समय करता है अर्थात् अनुताप करे और अपने पापों के लिए ईश्वर से क्षमा मांगे तो वह अच्छी मौत मरेगा। और अगर बच भी जायगा तो समझना चाहिए कि जिस समय ऐसे उत्तम विचार रहे वह समय अच्छी तरह कट गया।

तीसरा सिपाही—यह तो ठीक है कि अगर कोई बुरी मौत मरता है तो इसका कारण राजा नहीं है किन्तु स्वयं वही है। राजा इसका उत्तरदाता नहीं हो सकता।

राजा—मैंने राजा को यह कहते हुए सुना था कि मैं निस्तार-धन देकर न छूटूँगा।

तीसरा सिपाही—यह तो वह इसलिए कहता है कि हम लोग उत्साह के साथ लड़ें। जब हमारे गले कट चुकेंगे तब उसको निस्तार-धन देकर छुड़ा लिया जायगा और मूर्ख हम ही ठहरेंगे।

राजा—अगर मैंने उसे ऐसा करते देखा तो मैं कभी उसका विश्वास न करूँगा।

तीसरा सिपाही—भला साधारण सिपाही राजा का क्या कर

सकता है ? यह कहना तो ऐसा ही है जैसे परे से सूर्य्य को ठंडा करना।

यह कह कर सिपाही तो चले गये और राजा अकेला रह गया। वह अपने मन में इस वार्तालाप के विषय में सोचने लगा कि "क्या इन सब के जीवन, इन के आत्मा, इनके ऋण, इनकी स्त्रियाँ, इनके बच्चे और इनके पाप, सब के सब राजा के सिर हैं? क्या मैं इन सबका भार उठा सकता हूँ? हाय महत्त्व के साथ ऐसी ही चिन्तायें लगी रहती हैं। जिस आनन्द को साधारण लोग भोगते हैं वह राजों के भाग्य में नहीं होता। साधारण लोगों के पास कौन सी ऐसी चीज नहीं है जा राजों के पास है? सिवाय नाम के। और नाम क्या है? और इससे क्या लाभ है? अगर बड़ा आदमी बीमार हो तो क्या वह नाम के कारण चंगा हो सकता है? क्या पदवियों और उपाधियों से ज्वर दूर हो जायगा? नाम तो स्वप्न मात्र है। मैं राजा हूँ। मैं जानता हूँ कि तलवार, राजमुकुट, राजकोष, सेना, राजगद्दी और अन्य राजचिह्न राजा को वह मीठी नींद नहीं दे सकते जो एक गरीब आदमी रूखी सूखी खाकर प्राप्त करता है। इस आदमी को सिवाय नाम के और सब आनन्द हैं परन्तु राजा को एक भी नहीं।"

फिर वह ईश्वर से प्रार्थना करने लगा कि "हे सर्वशक्तिमन्! हे परमात्मन्! आज मेरे सिपाहियों के हृदय पाषाणवत् बना दो जिससे वे भयभीत न हो सकें। हे ईश्वर! हे दयानिधे! ऐसी प्रेरणा करो कि वह अपने शत्रु की संख्या से न डरें। हे प्रभो! आज मुझे दण्ड न दो! आज मुझे दण्ड न दो! जगदीश! आज बचा लो! हे जगन्नाथ! आज उन पापों

पर विचार न करो जिनके द्वारा मेरे पिता ने राज्य-प्राप्ति की थी। प्रभो! मैंने रिचार्ड की लाश को फिर से सम्मान के साथ समाधिस्थ कर दिया है। और उस की मृत्यु पर इतने आँसू बहा चुका हूँ जितनी लोहू की बूँदे भी उसके शरीर से नहीं निकलीं थीं। पाँच सौ दरिद्र और दीन आदमियो को नित्य खाना देता हूँ कि वे रिचार्ड की आत्मा के लिए रात दिन ईश्वर से प्रार्थना करते रहें। मैंने दो धर्ममन्दिर बना दिये हैं जहाँ पुरोहित रिचार्ड की शान्ति के लिए भजन गाते रहते है। इतना मैंने किया है। और और भी करूँगा परन्तु जो कुछ मै करता हूँ वह उस हत्या के सम्मुख कुछ भी नहीं है और हे परम प्रभो! मैं आप से क्षमा चाहता हूँ! क्षमा चाहता हूँ!"

इधर इङ्गलैण्डनरेश की सारी रात सेना में घूमने और ईश्वर से प्रार्थना करने में कटी, उधर डौफिन, कान्स्टेबिल, लार्ड रोमवर्स और ड्यूक आफ ओर्लियन्स आत्मश्लाघा और डींगें मारने में लगे रह। कोई अपने घोड़ो की प्रशंसा करता कोई कोई कवच को अच्छा बताता, कोई शस्त्र सभालता, कोई हँसता, कोई गाता! सारांश यह है कि यद्यपि दोनों दलों की रात प्रात-काल की बाट हेरते देखते कटी परन्तु दोनों के भाव एक दूसरे से भिन्न थे। एक डर डर कर ईश्वर से सहायता चाहता था और अपने पापों पर अनुताप कर रहा था। दूसरा अपनी सख्या तथा बल पर अभिमान करके अपने शत्रु को गाजर मूली समझ रहा था। कैदियो को पकड़ने के लिए शर्ते बदी जा रही थीं। हँसी ठट्ठे और नाच रग हो रहे थे। ओर्लियन्स ने कहा—

"डौफिन को प्रात काल की तलाश है।"

रोम्बस—इस लिए कि अँगरेजों को रा जाय।

कांस्टेबिल—जितने मारेगा उतने खा जायगा !*

ओर्लियन्स—डोफिन बडा चालाक है।

कांस्टेबिल—जो चले सो चालाक ! डौफिन चलेगा तो अवश्य ही !

औलियन्स—उसने कभी किसी को हानि नहीं पहुँचाई।

कांस्टेबिल—और न कल पहुँचावेगा।

ओर्लियन्स—यह इङ्गलैण्डनरेश कैसा मूर्ख है कि बिना जाने बूझे चला आ रहा है।

कांस्टेबिल—अँगरेजों को ज्ञान होता तो अवश्य भाग जाते।

आर्लियन्स—ज्ञान तो उन में है ही नहीं, उनके सिरों में जो समझ होती तो वे इतना भारी कवच धारण न करते !

रौम्बर्स—इङ्गलैण्ड द्वीप में बडे बडे वीर उत्पन्न होते हैं। इन कुत्तों से कोई नहीं लड सकता !

ओर्लियन्स—पागल कुत्ते ! जो बिना समझे सोचे रूसी रीछ के मुहँ में आरहे हैं और अपने सिरों को सेव की तरह कुचलवा रहे हैं। वह मक्खी भी बडी बहादुर है जो शेर की मूँछ पर बैठती है।

इसी हँसी ठट्ठे में थोडी रात कटी। जब प्रातःकाल हुआ तब हनरी ने लडाई की तैयारियाँ करदी और बिगुल बज गया। फरासीसी लोग भी घोडे पर सवार होकर आगे बढे। हम ऊपर बता चुके हैं कि अँगरेजी सिपाही बीमार पडे हुए थे। इसलिए उनके पतले दुबले शरीरों को देख कर फरासीसी लोग और भी बेपरवाह हो गये और समझने लगे कि अँगरेज हमारे हाथ से जीते न बचेंगे।

परन्तु हनरी अब भी डर रहा था और अपनी सम्पूर्ण आशा ईश्वर परमात्मा पर बाँध रहा था। जब उसके एक साथी वैस्टमोरलैण्ड ने कहा कि अगर हमारी सहायता को यह एक

*अर्थात् इससे कोई अँगरेज भी न मरेगा !

हज़ार आदमी भी होते जो आज इङ्गलैण्ड मे बेकार बैठे हैं तो अच्छा होता, तब हनरी ने बडी दृढता से उत्तर दिया, "नहीं भाई! ऐसी इच्छा मत करो! अगर मरना है तो इतने ही काफी है। अगर जीना है तो जितने थोडे आदमी होंगे उतना अधिक यश होगा। ईश्वर की इच्छा पूर्ण हो। अब एक भी आदमी की जरूरत नही है। मुझे रुपया नहीं चाहिए। न मुझे इस बात का सोच है कि मेरे धन को कौन खा रहे हैं। परन्तु यदि यश चाहना पाप है तो मैं सब से बडा पापी हूँ। ईश्वर जानता है कि मैं अपने साथ इस सेना से अधिक एक आदमी भी लेना नहीं चाहता, नहीं तो वह मेरे यश को बाँट ले जायगा! वेस्ट-मारलैण्ड! मेरी सेना से कह दो कि जो कोई मनुष्य आज के दिन लडना न चाहे वह कुशलपूर्वक लौट कर घर को जा सकता है। हम उसे मार्ग व्यय देंगे। हम उसके साथ मरना नहीं चाहते, जो हमारे साथ मरते हुए डरता है। आज क्रिस्पियन त्यौहार है। जो आज जीवित बचेगा वह आज के दिन हर साल इस युद्ध को याद किया करेगा और अलाउ पर बैठ कर बडे अभिमान के साथ अपने साथियो को अपने घाव दिखाया करेगा कि इस वीरता से हम लोग लडे थे। हमारे पराक्रमों के गीत हमेशा गाये जाया करेंगे और भद्र पुरुष अपने बालको को हमारी कथाये सुनाया करेंगे। सब लोग मिट जायँगे परन्तु जो आज के दिन रणक्षेत्र में प्राण देंगे उनका नाम प्रलय तक जीवित रहेगा। और जो लोग आज की रात इङ्गलैण्ड में सो रहे है वे पछतायँगे कि हाय हम न हुए नहीं तो हमारा भी नाम होता।"

जब हनरी ने इस प्रकार अपने वीरों को सेना में आगे बढ़ाया तो फरासीसी दूत आया और कहने लगा—

"महाराज! वीर कांस्टेबिल ने कहला भेजा है कि अब आप के परास्त होने में कुछ भी सन्देह नहीं है इसलिए एकबार आपसे और पूछा जाता है कि आप अपने छुड़ाने के लिए क्या निस्तार-धन देना चाहते हैं। दूसरी बात यह है कि कृपा करके अपने सिपाहियों को आज्ञा दे दीजिए कि लड़ने से पहले ईश्वर का ध्यान करले जिससे उनके आत्मा स्वर्ग को जा सकें, क्योंकि आज वह जीने न बच सकेंगे।"

हनरी—अब के तुझे किसने भेजा है?

दूत—फ्रान्स के कांस्टेबिल * ने।

हनरी—जो उत्तर मैंने पहले दिया था वह अब भी देता हूँ। पहले वह मुझे जीत ले फिर मेरी हड्डियों को बेचलें। हे ईश्वर! वे बिचारे सिपाहियों को क्यों चिड़ाते हैं? एक आदमी ने शेर के जीते हुए ही उसका चमड़ा बेच लिया था परन्तु उसका शिकार करते हुए मारा गया। हम में से बहुत से तो अपने ही देश में मरेंगे और उनकी कबरों पर पीतल के पट्टों पर उनके पराक्रम लिखे जायँगे। परन्तु अगर कोई फ्रान्स में भी मर गये तो क्या हानि! सूर्य्य देव उनकी हड्डियों पर अपना प्रकाश करेंगे और उनके वीर आत्मा स्वर्ग पहुँचेंगे उनके भौतिक शरीर सड़ सड़ कर तुम्हारे देश की जल वायु को बिगाड़ेंगे। हमारे अँगरेजी सिपाहियों की वीरता तो देखो। अगर जीते न मारा तो मर कर रोगद्वारा मारेंगे। तुम जाकर उनसे कह दो कि सिवा इन हड्डियों के मेरा निस्तार-धन और कुछ नहीं मिल सकता।

*मुख्य सेनाध्यक्ष।

दूत तो चला गया और अब दोनों सेनायें लड़ने लगीं। थोड़ी सी देर में फरासीसी सिपाही तितर बितर हो गये। और हनरी की फौज ने शत्रु के दल में हलचल मचादी। एक एक अँगरेज ने दस दस को मारा और वार्वन, डौफिन, कास्टेविल तथा ओर्लियन्स सब के सब मारे गये। हनरी ने बहुत से सिपाहियों को कैद कर लिया। उसकी ओर से ड्यूक आफ यार्क और ड्यूक आफ सफोक मारे गये। परन्तु अपने मरने से पहले उन्होंने बहुत से शत्रुओं का आघात किया। थोड़ी देर पीछे जब हनरी ने देखा कि फरासीसी लोगों ने बची हुई सेना फिर इकट्ठी की है और अभी रणक्षेत्र छोड़ना नहीं चाहते तो उसने आज्ञा देकर अपने सब फरासीसी कैदियों को मरवा डाला।

अब तो फरासीसियों के पैर न जमे और जिसका जिस ओर को मुँह उठा वह उसी ओर को भाग निकला। अन्त में फरासीसी दूत फिर आया और हनरी ने उसे देखकर कहा—

"कहो जी! निस्तार-धन के लिए फिर आये हो?"

दूत ने उत्तर दिया—

"नहीं! नराधिप! हम आप से आज्ञा लेने आये हैं कि अपने सेनाध्यक्षों की लाशों को उठालें और यथानियम उनका मृतक-संस्कार कर दें। इस समय सरदार और सिपाही सब एक में मिले पड़े हुए हैं और उनके घायल घोड़े अपने ही मृत सवारों को दुबारा मार रहे हैं। हे राजन्, हमको आज्ञा दीजिए कि इन लाशों को ठीक लगा दें।"

हनरी—"हम नहीं जानते कि जीत किसकी हुई क्योंकि अभी तुम्हारे सवार क्षेत्र में फिर रहे हैं।"

दूत—महाराज, आप की ही विजय है।

हनरी—ईश्वर परमात्मा की जय हो न कि हमारे बल की!
यह अजीनकूर की विजय कहलायेगी!

हनरी ने जब मृत पुरुषों की गणना कराई तब इसमें फ्रान्स की ओर के १२६ जागीरदार और राजकुमार, ८,४०० सरदार, और अन्य लोग मारे गये। इनमें प्रसिद्ध पुरुषों के नाम यह हैं चार्लस डीलाब्रट (कांस्टेबिल) लार्ड रैम्बर्स, डौफिन, ड्यूक आफ एलेङ्कन, ड्यूक आफ ब्रबएट, ड्यूक आफ बरगएडी का भाई, ड्यूक आफ बार, अर्ल आफ आएडपरी, रोसी, फौकनबर्ग, फोइक्स, बोमएट, मार्ले, बोडमएट और लेस्ट्रेल। अंगरेजों के मृत पुरुषों की संख्या केवल २५ ही थी जिसमें यार्क, सफोक, रिचार्ड केटली, और डैवी गैम ही प्रसिद्ध पुरुष थे। इस अपूर्व और आशातीत विजय को सुनकर हनरी उछल पड़ा और कहने लगा—

"परमात्मन्, यह आपका ही हाथ था! यह आपका ही हाथ था! यह विजय आपकी है न कि हमारी! कभी किसी युद्ध में विजयी दल के इतने कम पुरुष नहीं मरे। ईश्वर आपकी जय हो! क्योंकि यह जीत आप की ही कृपा का फल है।"

फिर उसने अपनी सेना को आज्ञा दे दी कि कोई मनुष्य इस जीत पर डींग न मारे और इसे अपनी जीत न बतावे क्योंकि यह यश सब परमात्मा का है। उस दिन ईश्वर की प्रार्थना के भजन गाये जाते रहे। फिर हनरी कैले होता हुआ इङ्गलैएड को वापिस आया। अँगरेजों ने अपने सम्राट् की इस असाधारण विजय को सुन कर बड़े समारोह से उसका स्वागत किया। लन्दन नगर के सब नर नारी टेम्स नदी के तीर आ इकट्ठे हुए और बड़े आदर सत्कार से जय जयकार बोलते हुए उसे ले गये।

थोड़े दिनों के पश्चात् फ्रान्सनरेश ने मेल करना चाहा और ट्रोइस नामक नगर में दोनों सम्राट् अपने मुख्य मुख्य मंत्रियों सहित उपस्थित हुए। हनरी ने पहुँच कर कहा—

"हमारा फ्रान्सनरेश से यह मिलाप कल्याणकारी हो! महारानी जी और राजकुमारी कैथरायन ! हम आप को प्रणाम करते है। ईश्वर आपको दीर्घजीविनी करे। ड्यूक आफ वरगण्डी को हमारा प्रणाम हो !

फ्रान्सनरेश—योग्य इङ्गलैण्डनरेश ! हमको आपके दर्शनों से बड़ा हर्ष हुआ है ।

फ्रान्स की महारानी—हमको यह दिन बड़े भाग्य से मिला है। ईश्वर इसका परिणाम अच्छा करे ! आप की आँखों से जो क्रोध अब तक हमारे देश के लिए प्रकट होता रहा है वह नष्ट हो जाय और आपकी दृष्टि हमारे लिए हितकारिणी हो !

हनरी—एवमस्तु !

ड्यूक आफ वरगण्डी—इङ्गलैण्ड और फ्रान्स के योग्य सम्राट् ! अपनी शक्ति तथा बुद्धि के अनुसार मैं ने इस मेल के कराने का परिश्रम किया है। अब मैं सविनय आप से पूछता हूँ कि इस हमारे देश से शान्ति का अभाव क्यों हो गया है ? अब हमारे फ्रान्सदेश में अशान्ति ही अशान्ति क्यों फैलती जाती है और इसके सहचारी अकाल और रोग क्यों घेरे हुए हैं। मेरी प्रार्थना यह है कि जिस प्रकार होसके ऐसा उपाय कीजिए जिस से फिर शान्ति का राज्य हो और प्रजा आनन्द से रहे।

हनरी—ड्यूक आफ वरगण्डी। अगर आप कल्याण चाहते हैं तो जो शर्तें हमने नियत करदी हैं उनका निश्चय होजाना चाहिए ।

बरगण्डी—महाराज ने उनको सुन लिया है और अब विचार किया जायगा।

इस के पश्चात् इन शर्तों पर विचार करने के लिए एक उप-सभा नियत की गई जिसमें फ्रान्सनरेश, महारानी इजाबिला (फ्रान्स की), ड्यूक आफ बरगण्डी और हनरी के प्रतिनिधि एक्सीटर, क्लैरेंस, ग्लोस्टर, वारिक और हण्टिंग्टन थे। इन शर्तों में से मुख्य शर्त यह थी कि फ्रान्स की राजकुमारी कैथरायन का विवाह हनरी के साथ किया जाय। ये सभासद तो विचार करने के लिए चले गये और कैथरायन और हनरी रह गये। हनरी ने कहा—

रूपवती कैथरायन! क्या आप कृपा करके मुझ जैसे सिपाही को सिखावेंगी कि आप से किस प्रकार प्रेम प्रकट करना चाहिए?

कैथरायन—श्रीमान् मेरी हँसी करेंगे। क्योंकि मैं आपकी भाषा (अँगरेजी) नहीं बोल सकती।

हनरी—प्यारी! अगर आप अपने फ्रांसीसी हृदय से मुझे चाहने लगें तो मैं खुश हूँगा कि आप इसका प्रकाश टूटी फूटी अँगरेजी में कर दें। क्या आप मुझे चाहती हैं?

कैथरायन—क्या यह सम्भव है कि मैं फ्रान्स के शत्रु को चाह सकूँ?

हनरी—नहीं। यह सम्भव नहीं है कि आप फ्रान्स के शत्रु को चाह सकें। परन्तु मैं तो फ्रान्स का मित्र हूँ और ऐसा मित्र कि इसके एक गाँव को भी छोड़ना नहीं चाहता। मैं चाहता हूँ कि फ्रान्स सब मेरा हो जाय और कैथरायन! जब फ्रान्स मेरा है और मैं तुम्हारा हूँ तो फ्रान्स तुम्हारा है और तुम मेरी हो। क्या तुम मुझे चाहती हो?

कैथरायन—मैं नहीं कह सकती।

हनरी—फिर कौन कह सकता है? क्या तुम्हारे पड़ोसी? आओ! आओ। मैं जान गया तुम मुझे चाहती हो। चाहे तुम कितना ही इनकार करो तुम्हारा हृदय कहता है कि तुम मुझे प्यार करती हो। प्यारी केट* ! भली केट! मुझे प्यार करो। हमारे तुम्हारे सम्बन्ध से ऐसा वीर पुत्र उत्पन्न होगा—आधा अँगरेज और आधा फरासीसी कि वह कुस्तुन्तुनिया पहुँचकर पवित्र-भूमि को तुर्कों के हाथ से छुड़ा लेगा। प्यारी केट! क्या कहती हो?

कैथरायन—मैं नहीं जानती।

हनरी—जानना फिर! प्रतिज्ञा अभी करदो। क्या तुम मुझे ग्रहण करती हो?

कैथरायन—जैसी पिताजी की इच्छा हो?

हनरी—उनकी यही इच्छा है। केट! उनकी यही इच्छा है।

कैथरायन—तो मैं भी सन्तुष्ट हूँ।

हनरी—फिर तुम मेरी महारानी हो! आओ मुखचुम्बन करूँ।

कैथरायन—फ्रान्स की स्त्रियों में यह रीति नहीं है।

हनरी—क्या यह कहती हो कि फ्रान्स में विवाह से पहले मुख चुम्बन नहीं होता।

कैथरायन—हाँ।

हनरी—प्यारी केट! हम साधारण आदमी नहीं हैं जो ऐसे नियमों में बद्ध हो जायँ। बड़े आदमी नये नये नियम

* प्यार का नाम।

बनाते हैं और संसार उनपर चलता है। हम जैसे मनुष्यों को कौन रोक सकता है और कौन आक्षेप कर सकता है? (चुम्बन करके) हैं केट! तुम्हारे होठों में तो इतना माधुर्य है कि इससे हनरी शीघ्र ही मान जायगा चाहे वह तुम्हारे फ्रान्स की सैकड़ों सभाओं की बात न मानता।

थोड़ी देर के पीछे फ्रान्स-नरेश भी अन्य सब लोगों के साथ आगये और जो जो शर्तें हनरी ने बताई थीं सब मान ली गईं। हनरी का विवाह कैथरायन से हो गया और यह निश्चित हुआ कि छठे चार्लस अर्थात् कैथरायन के पिता की मृत्यु के पश्चात् फ्रान्स की गद्दी हनरी को मिले। और उसकी सन्तान यथाक्रम फ्रान्स की उत्तराधिकारिणी हो।

ट्रोइस की सन्धि २१ मई सन् १४२० में हुई थी। जब हनरी अपनी फरासीसी महारानी के साथ इङ्गलैण्ड में आया तब लोग बड़े प्रसन्न हुए। ६ दिसम्बर सन् १४२१ को राजकुमार उत्पन्न हुआ जिसका नाम भी हनरी रक्खा गया। इस समय पञ्चम हनरी का स्वास्थ्य बिगड़ चला था और जब वह फ्रान्स में डौफिन के साथ लड़ाई झगड़े में संलग्न था ३१ अगस्त सन् १४२२ को विंसीनस में उसका देहान्त हो गया। इस समय इसकी अवस्था ३४ वर्ष की थी। अपने थोड़े दिनों के राज्य में अपने बाहुबल तथा बुद्धिमत्ता से हनरी सर्वप्रिय हो गया और जो कठिनाइयाँ उसके पिता को उठानी पड़ीं थी वे सब दूर हो गई।

दो महीने पीछे फ्रान्सनरेश चार्ल्स भी मर गया और १० मास का राजकुमार हनरी, छठे हनरी के नाम से फ्रान्स और

# विषय-सूची ।

# शेक्सपियर और स्त्री-जाति ।

इस भाग में हम यह दिखाना चाहते हैं कि अपने नाटकों में शेक्सपियर ने स्त्री-जाति को कौनसा स्थान दिया है। नाटक वास्तव में सांसारिक घटनाओं के फोटो होते हैं जहाँ तक उन घटनाओं का सम्बन्ध मनुष्य-जीवन से है। इसलिए हमारे विचार में यह जानना किसी प्रकार से लाभ शून्य न होगा कि स्त्रियो ने इन मानवी घटनाओ में कहाँ तक हिस्सा लिया है। इस अन्वेषण से दो बातो का पता लगेगा एक तो यह कि शेक्सपियर या उसके सहकालीन पाश्चात्य मनुष्य स्त्रियों को क्या समझते थे। दूसरे यह कि शेक्सपियर-लिखित ग्रन्थों के अवलोकन से मनुष्य-जीवन को कहाँ तक लाभ पहुँचेगा या दूसरे शब्दों में जो स्थान इस महा कवि ने स्त्रियों को दे रक्खा है वह कहाँ तक उचित है।

यहाँ यह प्रश्न हो सकता है कि हम मनुष्य-जीवन में से केवल स्त्रियो के विषय में यह विचार क्यों उठाते हैं और पुरुषों को क्यों छोड देते हैं, क्योंकि मनुष्य-जीवन में स्त्रियाँ और पुरुष दोनो ही सम्मिलित हैं। इसका स्पष्ट उत्तर यह है कि आज कल हमारे भारतवर्ष में स्त्रियों को बहुत ही तुच्छ स्थान दिया जाता है और उनके अधिकार पद-दलित हो रहे हैं। ये आज कल ... में प्रायः उस स्थान पर बैठी हुई दिखाई पडती हैं जहाँ ... भी बैठना पसन्द न करेगा। प्राय ... को मनुष्यों

ही है और उसका सताना कोई वीरता का काम नहीं है परन्तु न जाने हमारे बडे से बड़े कविगण इस के ऊपर क्यों कुपित रहे हैं। यदि श्रृङ्गार-रस का वर्णन करते हुए इन्होंने स्त्रियो का लोहा माना है तो केवल इतना ही कि इनको विषय-भोग का साधन ठहरा दिया है। इस से अधिक उनको किसी मानवी घटना में सम्मिलित नहीं किया। हां यह ठीक है कि कहीं कहीं उनके पातिव्रत तथा अन्य प्रशसनीय गुणो को बड़ी प्रबलता से दिखाया है परन्तु पुरुषों और स्त्रियो के सम्बन्ध में बहुत सी अरोचक बाते लिखी गई हैं। अनेक-पत्नीभाव भारतवर्षीय कवियो में बडा प्रबल है। कालिदास की शकुन्तला को ही लीजिए। उसकी माता मेनका किस प्रकार तपोभङ्ग करती है। शकुन्तला को सपत्नीभाव से कितना कष्ट पहुँचता है। और दुष्यन्त किस प्रकार अन्य स्त्रियो के प्रेम में शकुन्तला को भूल जाता है। 'विक्रमोर्वशी में काशीराज—पुत्री की उर्वशी के दर्शनानन्तर क्या दशा होती है और पुरूरवा किस प्रकार एक अप्सरा को देखकर निज स्त्री को त्याग देता है' जहां कहीं राम-सीता के सम्बन्ध का वर्णन आता है वहां अवश्य बड़े बड़े उच्च भाव दिखाये गये हैं परन्तु यह एक असाधारण बात है। गोस्वामी तुलसीदास जी की कविता का अनादर किये बिना भी हम यह कहने से नहीं रुक सकते कि उन्हों ने स्त्रियो को अनेक प्रकार के भोगों में सम्मिलित कर दिया है। वह एक स्थान पर लिखते हैं "स्त्रक् चन्दन वनितादिक भोगा" अर्थात् स्त्रियां भी एक प्रकार का भोग हैं। स्त्री-जाति के लिए यह बडा अपमानसूचक है और जिस जाति के उदर से हमने जन्म लिया है और जिसके स्तनों से हमारा पालन पोषण हुआ है तथा जिसको प्राचीन ऋषियो ने 'मातृदेव' के नाम से पुकारा है उसी जाति का ऐसा अपमान

के पैर की जूती कहा जाता है और यद्यपि इस समय हमारी चमडे की जूतियो का मान अधिक हो गया है परन्तु इन कल्पित जूतियों को अभी उसी स्थान पर छोड़ दिया गया है।

इस से यह नहीं समझना चाहिए कि प्राचीन भारतवर्ष में भी स्त्रियों की यही दशा थी। क्योंकि प्राचीन वेद शास्त्रों के अवलोकन से ज्ञात होता है कि मनुष्य-जाति के दो बराबर के खण्ड करके आधे को पुरुष और आधे को स्त्री कहते थे। अर्धाङ्गिनी शब्द समानत्व की यथार्थ सूचना देता है। मानसिक, आत्मिक, शारीरिक तथा अन्य सब अधिकार उनके तुल्य थे। परन्तु यह अधिकार हमारे देश में शेक्सपियर के समय से बहुत पहले छिन चुके थे। यूरोप में भी इस से पहले स्त्रियो को नीच समझा जाता था और शेक्सपियर के पश्चात् भी दो एक कवियो ने इनको आदर की दृष्टि से नहीं देखा। उदाहरण के लिए मिल्टन ने अपने महाकाव्य 'स्वर्गविछोह' (The Paradise Lost) में 'हवा' (Eve) का बहुत बुरा चित्र खींचा है और आदिम मनुष्य के स्वर्ग विछोह का कारण उसी को ठहराया है। निज जीवन में भी मिल्टन का यही विचार था और जब वह अन्धा होने के कारण अपनी लडकियो से लैटिन के ग्रन्थ सुना करता था तो केवल स्त्री-जाति की तुच्छता और अयोग्यता का विचार करके उसने उनको इतनी शिक्षा प्रदान नहीं की थी जिस से वह उन ग्रन्थो को समझ सकतीं या उन में किसी प्रकार की रुचि प्राप्त कर सकतीं।

भारतवर्ष के आधुनिक कवियों ने प्राय- स्त्रियो के अधिकार की रक्षा नहीं की और इनको उस उच्चश्रेणी से गिरा दिया है जो उन्हें वास्तव में ईश्वर से मिली थी। अबला बिचारी अबला

श्री है और उसका सताना कोई वीरता का काम नहीं है परन्तु न जाने हमारे बडे से बड़े कविगण इस के ऊपर क्यों कुपित रहे हैं। यदि शृङ्गार-रस का वर्णन करते हुए इन्होंने स्त्रियो का लोहा माना है तो केवल इतना ही कि इनको विषय-भोग का साधन ठहरा दिया है। इस से अधिक उनको किसी मानवी घटना में सम्मिलित नहीं किया। हाँ यह ठीक है कि कहीं कहीं उनके पातिव्रत तथा अन्य प्रशसनीय गुणो को बड़ी प्रबलता से दिखाया है परन्तु पुरुषों और स्त्रियो के सम्बन्ध में बहुत सी अरोचक बातें लिखी गई हैं। अनेक-पत्नीभाव भारतवर्षीय कवियो में बड़ा प्रबल है। कालिदास की शकुन्तला को ही लीजिए। उसकी माता मैनका किस प्रकार तपोभङ्ग करती है। शकुन्तला को सपत्नीभाव से कितना कष्ट पहुँचता है। और दुष्यन्त किस प्रकार अन्य स्त्रियो के प्रेम में शकुन्तला को भूल जाता है। 'विक्रमोर्वशी में काशीराज—पुत्री की उर्वशी के दर्शनानन्तर क्या दशा होती है और पुरूरवा किस प्रकार एक अप्सरा को देखकर निज स्त्री को त्याग देता है' जहाँ कहीं राम-सीता के सम्बन्ध का वर्णन आता है वहाँ अवश्य बड़े बड़े उच्च भाव दिखाये गये हैं परन्तु यह एक असाधारण बात है। गोस्वामी तुलसीदास जी की कविता का अनादर किये बिना भी हम यह कहने से नहीं रुक सकते कि उन्हों ने स्त्रियो को अनेक प्रकार के भोगो में सम्मिलित कर दिया है। वह एक स्थान पर लिखते हैं "स्रक् चन्दन बनितादिक भोगा" अर्थात् स्त्रियाँ भी एक प्रकार का भोग हैं। स्त्री-जाति के लिए यह बड़ा अपमानसूचक है और जिस जाति के उदर से हमने जन्म लिया है और जिसके स्तनों से हमारा पालन पोषण हुआ है तथा जिसको प्राचीन ऋषियो ने 'मातृदेव' के नाम से पुकारा है उसी जाति का ऐसा अपमान

करना बड़ा अनुचित है। जहाँ हमारा यह विचार नहीं है कि स्त्रियां पुरुषों की शिरोमणि हैं और पुरुष उनके दास हैं वहाँ हम इस को भी उचित नहीं समझते कि इनको पुरुषों की दासी समझा जावे।

इस विषय में हम Ruskin रस्किन की सम्मति लिखते हैं। उनका कथन है:—

We hear of the "Mission" and of the "rights" of woman, as if these could ever be separate from the Mission and the rights of man——as if she and her lord were creatures of independent kind and of irreconcilable claim This, at least is wrong And not less wrong——perhaps even more foolishly wrong is the idea that woman is only the shadow and attendant image of her lord, owing him a thoughtless and servile obedience, and supported altogether in her weakness by the pre-eminence of his fortitude

This, I say, is the most foolish of all errors respecting her who was made to be the helpmate of man As if he could be helped effectively by a shadow or worthily by a slave

अर्थ— हम स्त्री जाति के उद्देश और अधिकारों के विषय में बहुत सुना करते हैं माना यह पुरुषों के उद्देश और अधिकारों से भिन्न हैं—माना स्त्री और उसका पति एक दूसरे से स्वतन्त्र और भिन्न हैं। कम से कम यह तो अनुचित है। और यह विचार इससे कम अनुचित नहीं या शायद और भी अनुचित है कि स्त्री अपने स्वामी की एक छाया मात्र दासी है जिसका कर्त्तव्य है कि बिना किसी सकोच के अपने पति की हर प्रकार की सेवा किया करे। और अशक्त अवस्था में उसके अपूर्व साहस द्वारा सुरक्षित हो।

मेरा विचार है कि उस स्त्री-जाति के विषय में जिसको पुरुष की सहायता के लिए बनाया गया था यह बड़े अनर्थ

की बात है। माना उसको एक छाया या दासी से पूर्ण सहायता मिल सकती है।

जो विचार रस्किन ने ऊपर लिखे वाक्यों में दिखलाये हैं उनसे हम सर्वथा सहमत हैं और शेक्सपियर के नाटकों में भी इन्हीं की झलक पाई जाती है।

शेक्सपियर के नाटकों में प्राय. नायक प्रसिद्ध नहीं हैं किन्तु नायिकायें हीं प्रसिद्ध हैं। सिवा पंचम हनरी और (वैरोना के दो भद्र पुरुषों में से एक) वैलिण्टायन के और किसी पुरुष को उसने इतनी उत्तमता से नहीं वर्णन किया। औथेलो शायद बहुत अच्छा नायक सिद्ध होता अगर अपने सरल स्वभाव के कारण वह हर प्रकार के धोखे में न आजाता और नीच कार्य्य न कर बैठता। कोरियोलेनस, सीजर, एण्टनी यह सब यद्यपि वीर थे परन्तु अपने अभिमान के कारण नष्ट हो गये।

हैम्लिट केवल उदास और काल्पनिक युवक था। रूमियो सन्तोषहीन था। वेनिस का व्यापारी अपनी दरिद्रता से ही मुक्त न हो सका। राजा लियर का मित्र केण्ट वास्तव में बडा भद्र पुरुष था परन्तु उसके उजड्डपन ने उसे कृतकार्य्य होने न दिया। और लेण्डो को टेग्निप तो यद्यपि उसके भाव बडे उच्च प्रतीत होते हैं परन्तु वह भाग्य के हाथ में एक प्रकार का खिलोना है जिसके जीवन को सहारा देनेवाली केवल रोजालिन है।

'हनरी पचम' का आरम्भ ही सालिक नियम-सम्बन्धी वादविवाद से होता है जिसमें स्त्रियों के अधिकार पर आलोचना की गई है और हनरी की विजय एक प्रकार से

स्त्री-अधिकार की विजय है। 'राजा लियर' की कनिष्ठा पुत्री कौर्डीलिया का चरित्र कैसा प्रशंसनीय है। उसकी सत्य-प्रियता, पितृभक्ति, धर्मपरायणता सबही विचित्र हैं। देशदिमोना के पातिव्रत का तो कुछ कहना ही नहीं। सिम्बेलिन की पुत्री इमोजिन किस प्रकार अपने धर्म की रक्षा करती है, हनरी अष्टम की महारानी कैथरायन किस सन्तोष के साथ अपने पति से बिछुड़ती है, सिलिविया, वायोला, वर्जीलिया किस प्रकार मनुष्यत्व के उच्च से उच्च भाव से पूरित हैं। इन सब का विचार ही हम को एक नई दुनिया में ले जाता है और मानवी आदर्श को बहुत ऊँचा कर देता है।

शेक्सपियर के नाटकों में जहाँ कोई दुर्घटना होती है उसका कारण कभी किसी स्त्री को नहीं ठहराया किन्तु किसी न किसी पुरुष की मूर्खता या निर्बलता ही इसका हेतु है। जब कभी इस दुर्घटना का प्रतीकार हुआ है तो उसका साधन कोई न कोई स्त्री है और यदि वह स्त्री अपने काम में सफल नहीं होती तो परिणाम बुरा होता है।

शरद ऋतु की कहानी में लियोन्टीज़ व्यर्थ अपनी पतिव्रता स्त्री के सतीत्व पर शङ्का करता है और इसी के कारण अनेक प्रकार के कष्ट भोगने पड़ते हैं। अब इनका उद्धार किसके द्वारा होता है? क्या किसी पुरुष का यह साहस होता है कि लियोण्टीज को समझा सके, कदापि नहीं। एण्टीगोनस और अन्य पुरुष राजा की हाँ में हाँ मिलाने लग जाते हैं। अब ऐसे विकट समय में केवल एक अबला पौलीना उठती है और समस्त कहानी को शोकजनक से हर्षप्रद बनादेती है। पौलीना के बिना लियोण्टीज़ का जीवन अन्धकारमय था।

राजा लियर की दुर्गति अपनी मूर्खता और बुद्धिहीनता के कारण हुई। वह यह न समझ सका कि सत्य क्या और अनृत क्या? यदि ऐसे समय में स्वार्थरहित कौर्डीलिया पर वह विश्वास करता तो अवश्य बचजाता। कौर्डीलिया ने प्रयत्न भी यथाशक्ति किया परन्तु लियर का पागलपन उसको भी ले डूबा।

ओथेलो का तो कहनाही क्या है। इतनी प्रबल प्रेम-शक्ति होते हुए उसकी सरलता ने न केवल उसका ही नाश किया किन्तु सर्वस्व नष्ट हो गया।

'रूमियो और जूलियट' में जूलियट ने रूमियो के बचाने की कितनी कोशिश की और किस प्रकार अपने प्राणों की परवा न करते हुए अपने सतीत्व को रक्खा। परन्तु नाश किसके द्वारा हुआ केवल रूमियो के सन्तोषाभाव से। "जैसे को तैसा" में न्यायाधीश एंजीलो और इजाबिला का भाई क्लौडियो किस प्रकार अपने धर्म से पतित हो जाते हैं। परन्तु इनके धर्म की रक्षा करने वाली देवी इजाबिला ही है। 'कोरियो लेनस' में यदि मातृ-शिक्षा पर यथोचित काम किया जाता तो माता का प्रिय पुत्र नष्ट होने से बच जाता। परन्तु इस शिक्षा के विस्मरण से ही वह आपत्ति में फँस गया और माता की ईश्वर प्रार्थना द्वारा उसका उद्धार हुआ। और यद्यपि वह अपनी मृत्यु से न बच सका तथापि देश अहितरूपी कलङ्क का टीका उसके माथे से मिट गया।

प्रोथियस किस प्रकार अनेक स्त्रियों को देखकर उनके रूप से मुग्ध हो गया और अपने धर्म से पतित हो गया। प्रतिज्ञाओं को भूल गया। मित्र को निकलवा दिया। परन्तु दृढ़ जूलिया

अपने सत्य पथ से न डिगी। 'ग्रीष्म रात्रि के स्वप्न' में आपने पढ़ा कि किस प्रकार डिमेट्रियस ने हैलीना को कष्ट दिया।

इन सबसे विचित्र बुद्धि उस पोर्शिया की है जिस ने एण्टोनियो को दुष्ट यहूदी के आघातो से बचाया और जिससे सिद्ध होता है कि स्त्रियाँ न केवल अपने पतियो को रिझाना ही जानती हैं किन्तु वे बुद्धिमत्ता के बडे से बडे और सूक्ष्म से सूक्ष्म कार्य्य कर सकती हैं। जो बात मनुष्यों को आयु भर में नहीं सूझती वह इनको तुरत सूझ जाती है। जिस परोपकार के करने का मनुष्यो को साहस नहीं होता उन्हें यह करके दिखा देती हैं।

शेक्सपियर ने केवल तीन स्त्रियो को कुरूप में दिखलाया है। लेडी मैकबिथ, गानरिल और रीगन। लेडी मैकबिथ भीषण से भीषण कार्य्य करने से नहीं चूकती। रीगन और गानरिल अपने अत्याचारों में चुडेलो से भी बढ जाती हैं। परन्तु ऊपर लिखित अनेक स्त्रियों के प्रकाश-मण्डल के सम्मुख ये तीन स्त्रियाँ भयानक अपवाद मात्र हैं। और इनसे केवल इसी बात की सूचना मिलती है कि काबुल में भी गधे होते हैं। अन्यथा प्राय: स्त्रियाँ कोमल, धर्मपरायण, सती और पतिसहायिनी ही होती हैं।

शेक्सपियर ने जो फोटो स्त्री-जाति का खींचा है वह वस्तुत: हर एक काल और हर एक देश की स्त्रियो में संघटित हो सकता है। अधिकतर स्त्रियाँ पुरुषों को बहकाने वाली नहीं होतीं किन्तु पुरुष ही स्त्रियों को बहकाते हैं। और वे अपने सरल स्वभाव के कारण पुरुषो पर विश्वास करलेती हैं।

# हिन्दी-शेक्सपियर

## पाँचवाँ भाग

---

## बात का बतङ्गड

## ( MUCH ADO ABOUT NOTHING )



सीना के महल में हीरो और बीटरिस नाम की दो युवतियाँ रहती थीं। हीरो का बाप लियोनेटो मैसीना का राजा था। बीटरिस लियोनेटो की भतीजी थी।

हीरो एक गम्भीर स्त्री थी परन्तु उसकी बहन बीटरिस हँसमुख और चचल थी। वह नित्यप्रति अपनी बहन को अपने हास्य प्रहसन द्वारा खुश किया करती थी। ससार में छोटी स छोटी भी घटना ऐसी न थी जो बीटरिस के हास्य का विषय न हो सकता हो।

जिस समय का इतिहास हम वर्णन कर रहे हैं उस वक्त कुछ उच्च श्रेणी के वीर पुरुष किसी युद्ध से लौट कर लियोनेटो से मिलने के लिए मसीना में आये। इनमें आरागन ( हस्पानिया ) का राजा डोन पेडरो और उसका मित्र क्लौडियो भी था जो फ्लोरेंस का शासक था। इन दोनों के साथ एक रसिक मनुष्य बैनीडिक भी था जो पैडुआ का राजा था। इस युद्ध में इन सब ने बडी वीरता दिखाई थी, और विजय पाकर खुशी

मनाने के लिए वे मेसीना में आये थे जहाँ कुछ दिनों रहने का उनका विचार था।

ये लोग पहले भी मेसीना में आये थे और हीरो तथा बीटरिस से उनका परिचय हो चुका था।

जिस समय डौन पीडरो और उसके साथी लियोनेटो के समीप आये उसने कहा—

"महाशय लियोनेटो। फिर आपको कष्ट उठाना पड़ा। संसार चाहता है कि ख़र्च से बचता रहे। परन्तु आप नहीं बच सकते।"

लियोनेटो—आपके शुभागमनरूपी कष्ट मुझको नित्य हुआ करें। क्योंकि ऐसी दशा में कष्ट के अभाव से शान्ति ही शेष रह जाती है। जब आप यहाँ से चले जाते हैं तब दुःख ही रह जाता है क्योंकि आनन्द तो चला ही गया।

डौनपीडरो—( हीरो की ओर संकेत करके ) क्या यह आपकी लड़की है?

लियोनेटो—इसकी माता ने कई बार मुझसे यही कहा था।

बैनीडिक—क्या आपको इस बात में सन्देह था कि इनकी माता से पूछना पड़ा?

बैनीडिक की इसी प्रकार की हास्यप्रद बातें सुनकर बीटरिस बोल उठी—

"बैनीडिक! तुम अभी कह ही रहे हो! भला कोई सुनता भी है कि वैसे ही कहे जाते हो"

बैनीडिक—आहा! घृणादेवी! आप अभी जीवित हैं।

बीटरिस—क्या घृणा कभी मर भी सकती है जब उसके भोजन के लिए बैनीडिक जैसे मनुष्य मौजूद हों। यदि आप-

उसके सामने जायँ तो आदर सत्कार भी घृणा में परिवर्तित हो जायगा।

वैनीडिक—सिवा तुम्हारे और सब स्त्रियाँ मुझे चाहती हैं। परन्तु मुझे किसी से स्नेह नहीं है।

बीटरिस—यह तो स्त्रियों का भाग्य है। नहीं तो आप जैसे हानिकारक जीव उनको अपने प्रेमालाप से बडा कष्ट दिया करते। मुझे यह पसन्द है कि कुत्ता भौंकता रहे परन्तु यह पसन्द नहीं कि कोई मुझसे प्रेमालाप करे।

वैनीडिक—ईश्वर करे आपका ऐसा ही स्वभाव रहे नहीं तो किसी के मुँह को नोच खाओ।

बीटरिस—तुम जैसों का मुँह तो नोचने से भी अधिक भद्दा न मालूम होगा।

वैनीडिक को एक स्त्री के मुख से ऐसी हँसी की बातें सुनने से क्रोध आ गया। क्योंकि जो मनुष्य हँसी किया करते हैं वे दूसरों की हँसी सुनने से चिढ़ भी बड़ी जल्दी जाते हैं। वैनी-डिक जब पहले मैसीना में आया था तब भी देख चुका था कि बीटरिस उसको खूब चिढाया करती थी। इस प्रकार जब कभी यह दोनों कहीं मिल जाते और परस्पर वार्तालाप हो जाता तो इन सब बातों का यही परिणाम होता कि अन्त में वे एक दूसरे से अप्रसन्न होकर ही पृथक् होते थे। परन्तु इन दोनों का वाग्युद्ध कभी बन्द नहीं होता था।

बीटरिस युद्ध का समाचार पूछते समय कहा करती थी कि महाशय वैनीडिक इतने वीर हैं कि उनके मारे हुए पुरुषों को मैं खा सकती हूँ। अर्थात् इनसे एक मनुष्य भी न मर सका होगा। वैनीडिक इस बात से तो अप्रसन्न न हुआ क्योंकि वह वास्तव में एक वीर पुरुष था और बीटरिस के कथन मात्र

से कायर सिद्ध नहीं हो सकता था। परन्तु जब बीट्रिस ने उससे एक ऐसी बात कह दी जो उस पर फबती थी तो वह नाराज हो गया। क्योंकि काने को काना कह देने से वह चिढ़ ही जाता है। बीट्रिस ने कहा—"तुम तो राजा के भाँड हो"। भाँडपना बैनीडिक में था ही। इसलिए उसे यह बात बुरी मालूम हुई कि एक स्त्री मेरे दोषों को इस प्रकार प्रकाशित करे।

सुशीला हीरो पाहुनों के सन्मुख बड़ी शान्ति से बैठी रहा करती थी। राजा क्लौडियो उसको बड़े ध्यान से देखा करता था। और उसके रूप तथा लावण्य पर मोहित हो गया था। परन्तु डौन पीडरो को बीट्रिस और बैनीडिक की बातें सुन सुन कर बड़ी हँसी आती थी और एक दिन उसने लियोनेटो से कहा—

"यह तो बड़ी चचल स्त्री है क्या ही अच्छा हो अगर इसका बैनीडिक से विवाह हो जाय।" लियोनेटो ने उत्तर दिया—

"महाशय! अगर इन दोनों का सम्बन्ध हो जाय तो एक सप्ताह में ही वह बकते बकते पागल हो जायंगे।"

यद्यपि लियोनेटो के विचार से इन दोनों का जोड़ा मिलाने के योग्य नहीं था परन्तु डोन पीडरो के मन में अभी यह बात बनी रही कि किसी न किसी प्रकार इनका विवाह हो जाना चाहिए।

जब पीडरो क्लौडियस के साथ राजमहल से चला तब उसे मालूम हुआ कि बीट्रिस और बैनीडिक के विवाह के अतिरिक्त एक और विवाह होने वाला है। क्योंकि जब क्लौडियस महल से बाहर आया तो उसने हीरो की इतनी प्रशंसा

को कि पीडरो को यह निश्चय हो गया कि वह हीरो को चाहता है। उसने क्लौडियो से पूछा—

"क्या आप का हीरो पर प्रेम है।"

क्लौडियो—महाराज ! जब मैं पहले मसीना में आया था उस समय में युद्ध पर जारहा था और स्नेह करने का अवकाश नहीं था। परन्तु अब शान्ति के समय में वीररस की जगह शृङ्गार रस ने लेली है। और अब जो मैं हीरो को देखता हूँ तो उसकी ओर मेरा मन आकर्षित हुआ जाता है।

पीडरो को क्लौडियस ओर हीरो का सम्बन्ध ऐसा उचित मालूम हुआ कि उसने लियोनेटो से प्रार्थना करके यह विवाह स्वीकार करा लिया। और हीरो भी उस से विवाह करने पर राजी हो गई क्योंकि क्लौडियस बडा वीर और गुणी पुरुष था। जब ये सब बातें निश्चय हो गई तब विवाह सस्कार के लिए एक तिथि नियत कर दी गई।

यद्यपि विवाह के दिन निकटस्थ ही थे परन्तु क्लौडियस को एक एक घडी भी वर्षो की बराबर बीतती थी। क्योंकि युवक मनुष्य जिस बात को करना चाहते है उसको जल्दी ही करना चाहते हैं और चाहे उसके होने में थोडाही समय क्यों न हो, उनको बहुत बडा मालूम होता है। इस समय में क्लौडियस का जी बहलाने के लिए पीडरो ने एक और उपाय सोचा वह यह था कि किसी प्रकार ऐसी बात करनी चाहिए जिस से बेनीडिक बीटरिस से प्रेम करने लगे और बीटरिस भी बेनीडिक को चाहने लगे। इसी के लिए लियोनेटो ने भी यह बात मान ली। और वो और सुशीला हीरो भी क्लौडियस के कहने से

इस बात पर राज़ी हो गई कि जो कुछ मुझ से बन सकेगा, मैं भी इस सम्बन्ध में यथाशक्ति कोशिश करूँगी।

अब सवाल यह था कि किस प्रकार इस काम को करना चाहिए। पीडरो की समझ में एक बात आई कि सब लोग बैनीडिक को झूठ मूठ यह बात निश्चय करा दें कि बीटरिस उस से प्यार करती है। और हीरो बीटरिस को यह विश्वास दिलादे कि बैनीडिक उस के प्रेमरोग से पीडित है।

पहले पीडरो, क्लॉडियस और लियोनेटो ने अपना कार्य्य आरम्भ किया। जब बैनीडिक बाग की एक कुंज में बैठा हुआ कुछ पढ़ रहा था उस समय वे सब लोग एक निकट की कुंज में जाकर टहलने लगे, जिस से उन की सब बातें बैनीडिक को सुनाई दे सकें। पर उसे यह बात मालूम न हो कि यह बातें मुझे सुनाने के लिए कही जा रही हैं। पीडरो लियोनटो से कहने लगा—

"लियोनेटो! आपने आज मुझ से यह क्या बात कही कि तुम्हारी भतीजी बीटरिस बैनीडिक से प्रेम करती है!

क्लॉडियस—चुप! बैनीडिक सुनता होगा! मुझे तो यह आशा न थी कि बीटरिस किसी मनुष्य को भी चाहती हो।

लियोनेटो—मुझे भी यही ख़याल था। परन्तु यह बड़ी विचित्र बात है कि बीटरिस बैनीडिक से इतना प्रेम करती है। दिखलाने को तो वह उससे बहुत लड़ती है और उसे खूब ही चिढाती है।

बैनीडिक ने दूर से जो यह बात सुनी तो मन में आश्चर्य

। परन्तु लियोनेटो ने फिर कहा—

बताऊँ, कुछ समझ में नहीं आता। परन्तु इसमें

कुछ भी सन्देह नहीं कि बीटरिस का वैनीडिक के लिए अगाध प्रेम है।

पीडरो—वह बहाना तो नहीं करती ?

क्लौडियस—हाँ, शायद यही बात हो।

लियोनेटो—नहीं नहीं, ऐसा बहाना कोई नहीं करता। यह तो सच ही प्रतीत होता है।

पीडरो—अच्छा, उसका प्रेम आपको किस प्रकार जान पड़ा ?

क्लाडियो—हाँ यह तो बताओ—

लियोनेटो—मेरी लड़की ने यह कहा था क्या आपने नहीं सुना।

क्लौडियस—हाँ ये तो मुझसे भी कहती थी।

पीडरो—मुझे बड़ा आश्चर्य होता है मैं तो यही समझता था कि बीटरिस का हृदय कभी इस योग्य नहीं है जिसमें किसी का प्रेम समा सके।

लियोनेटो—हाँ, और विशेष कर वैनीडिक का जिसको वह साफ साफ गालियाँ देती है।

वैनीडिक इस बात को सुन कर मनमें कहने लगा कि इसमें कुछ कपट छल मालूम होता है परन्तु एक बातसे छल प्रकट नहीं होता क्योंकि यदि कोई छल होता तो सफेद डाढी वाला वृद्ध लियोनेटो इसमें सम्मिलित न होता।

पीडरो ने फिर पूछा—

"क्या बीटरिस ने अपने प्रेम की कथा वैनीडिक को सुना दी है ?"

लियोनेटो—नहीं नहीं। वह कहती है कि मैं कभी यह बात प्रकट न करूँगी।

क्लौडियस—आपकी पुत्री ने भी यही कहा था। बीटरिस कहती है कि मैं सब के सामने उसकी हँसी कर चुकी हूँ।

इसलिए अब किस मुँह से,कहूँ, कि मैं तुमको प्यार करती हूँ।

लियोनेटो—वह कहती ही कहती है। मुझे निश्चय है कि वह बीस बार रात में सोते से उठेगी और सफे के सफ़े लिख डालेगी। प्रेम बड़ा प्रबल है।

क्लौडियस—हाँ! हाँ! मैं आप को बताता हूँ। आपकी लड़की कहती थी। बीटरिस ने एक पत्र लिखा।

लियोनेटो—फिर क्या?

क्लौडियस—जब देने का समय आया तो अपने निलर्ज्जपन पर लज्जित होगई और फाड़ डाला। कहने लगी, 'मुझे विश्वास है कि बैनीडिक सुनते ही मुझसे हँसी करने लगेगा।"

फिर वह कहने लगी—

"बैनीडिक! बैनीडिक! क्या करूं।"

लियोनेटो—मेरी लड़की ने तो बहुत सी बातें बताई हैं। वह कहती है कि अगर बैनीडिक ने उसकी प्रार्थना स्वीकार न की तो वह आत्मघात कर लेगी!

पीडरो—फिर यह अच्छा होगा कि बैनीडिक से हमी लोग इस बात को कहदें।

क्लौडियस—कहने से प्रयोजन? बैनीडिक ऐसा कठोर है कि बिचारी रमणी को सुन ही कष्ट देगा।

पीडरो—यह बैनीडिक की दुष्टता है। क्योंकि वह बड़ी अच्छी स्त्री है। और उसका चालचलन भी निस्सन्देह है।

क्लौडियस—और वह बुद्धिमती भी है।

पीडरो—सिवा इस बात के कि वह बैनीडिक को चाहती है और सब बातो से उसकी बुद्धिमता प्रतीत होती है।

लियोनेटो—जब बुद्धि और प्रेम में लड़ाई होती है तब प्रेम ही की जय होती है। मुझे बीट्रिस के लिए शोक है। क्योंकि वह मेरी भतीजी है और मैं उसका संरक्षक हूँ।

पीडरो—जो वह मुझसे इतना हित प्रकट करती तो मैं अवश्य उसे अपनी अर्धांङ्गिनी बना लेता। मेरी तो यही राय है कि बैनीडिक को इस बात की सूचना दे दी जाय। देखें वह क्या कहता है?

लियोनेटो—क्या इससे कुछ लाभ होगा?

क्लौडियस—हीरो तो यही कहती है कि वह मर जायगी और कभी बेनीडिक से न कहेगी। क्योंकि हँसी कराने से मर जाना अच्छा है।

पीडरो—हाँ उसका विचार ठीक है क्योंकि अगर उसने अपने प्रेम का प्रकाश किया तो बैनीडिक अवश्य उससे घृणा करेगा। क्योंकि वह बड़ा दुष्ट है।

क्लौडियस—आदमी तो भला है!

पीडरो—बाहर से तो भला ही जान पड़ता है।

क्लौडियस—मैं तो उसे बुद्धिमान् समझता हूँ।

पीडरो—बात तो अच्छी कहता है।

क्लौडियस—बहादुर भी है।

पीडरो—झगड़ा भी नहीं करता। परन्तु लियोनेटो! मुझे तुम्हारी भतीजी के लिए शोक है। चलो बैनीडिक के पास चलें और उसे इस बात से सूचित करदें।

क्लौडियस—नहीं नहीं! महाराज! इस समय न कहिए।

पीडरो—अच्छा जाने दो! हीरो से सब बातें मालूम हो जायँगी! बैनीडिक मेरा मित्र है। मैं चाहता हूँ कि

वह यह बात जान ले कि वह इस युवती के योग्य नहीं है।

ये बातें करके वे लोग बाग से भोजनशाला की ओर चले गये। वैनीडिक कुंज से निकला और अपने मनमें सोचने लगा :—

"यह बात हँसी की नहीं है। क्योंकि वे बड़ी गम्भीरता से बात-चीत कर रहे थे। उन्होंने यह सब हीरो से सुना होगा। उनको वीटरिस पर तरस आता है। इससे जान पड़ता है कि उसकी अवस्था शोचनीय हो गई है। ये लोग मुझे बुरा भला कहते हैं और समझते हैं कि अगर मुझे वीटरिस के प्रेम का पता चल गया तो मैं उसकी हँसी करूँगा। इनका यह भी खयाल है कि वीटरिस बिना प्रेम का प्रकाश किये ही मर जायगी। वे कहते हैं कि स्त्री तो रूपवती है। इसको मैं भी मानता हूँ। बुद्धिमती भी है। सदाचारिणी भी है। ये लोग कहते हैं कि मुझसे प्रेम करना उसकी मूर्खता है। पर मैं तो इसको मूर्खता नहीं कहता। अगर वह मुझसे प्रेम करती है तो क्या मैं उससे न करूँगा। मुझे कभी विवाह करने की इच्छा नहीं थी और मैं विवाह का बड़ा विरोधी था। पर क्या इच्छाओं में परिवर्तन नहीं होता? जो खाना मनुष्य को जवानी में अच्छा लगता है वह बुढ़ापे में नहीं भाता। जब मैंने कहा था कि मैं क्वारा ही मर जाऊँगा तब मुझे यह क्या मालूम था कि मेरा विवाह हो जायगा।"

जब वैनीडिक महाशय विचार कर रहे थे तब वहाँ पर वीटरिस भी आ गई और कहने लगी :—

"अपनी इच्छा के विरुद्ध मैं आपको भोजन का निमन्त्रण देने आई हूँ।"

वैनीडिक—सुन्दरी, मैं आपका अनुगृहीत हूँ। आपने बडा कष्ट किया।

बीटरिस—इस धन्यवाद के लिए मैंने इतना ही कष्ट किया है जितना आपने धन्यवाद देने में। अगर मुझे कष्ट होता तो मैं न आती।

वैनीडिक—तो यहाँ आने में आपको हर्ष हुआ है?

बीटरिस—हाँ, उतना ही हर्ष हुआ जितना आपको भोजन खाने में होगा।

वैनीडिक का अभी से यह खयाल होने लगा कि जो कुछ पीडरो और क्लौडियस ने कहा वह सब ठीक है। उसे बीटरिस के मुँह पर प्रेम के चिह्न दिखाई देने लगे क्योंकि जो कुछ मनुष्य के मन में होता है उसी के अनुकूल बाहर भी दिखाई देता है। अब उसने कहा कि "मैं अवश्य बीटरिस को प्यार करूँगा, अभी जाकर उसकी तसवीर लिये आता हूँ।"

वैनीडिक को जाल में फँसाने के बाद अब इन लोगों ने बीटरिस के फाँसने का यत्न किया और हीरो ने अपनी दो सहेलियां मारगरेट और अर्सला को साथ लेकर वही काम करना आरम्भ किया जो क्लौडियो आदि ने किया था। जिस समय बीटरिस पीडरो और क्लौडियो से बातें कर रही थी उस समय मारगरेट ने जाकर उससे कहा :—

"श्रीमती जी! हीरो और अर्सला आपके विषय में चुपचाप कुछ बातें कर रही हैं। अगर तुम चाहो तो बाग की कुंज में जाकर इस को सुन सकती हो।"

यह वही कुंज थी जहाँ वैनीडिक पहले दिन बैठा पुस्तकावलोकन कर रहा था।

कल विवाह न करूँगा। बल्कि कल समस्त सभा में इसे बदनाम करूँगा।

पीडरो—यदि मुझे विश्वास हो गया कि हीरो असती है तो मैं भी कल इसको बदनाम करने में तुम्हारा साथ दूँगा।

सच बात यह है कि हीरो असती नहीं थी किन्तु जोन एक दुष्ट आदमी था। वह पीडरो और क्लौडियस से शत्रुता रखता था। इसके अतिरिक्त उस में स्वाभाविक नीचता भी थी। उसे यह बात पसन्द न आई कि क्लौडियस का विवाह ऐसी योग्य स्त्री के साथ हो जाय। इसलिए उसने पीडरो और उसके मित्र को कष्ट देने के लिए हीरो को बदनाम करने की ठान ली और उस कार्य्य को पूरा करने के लिए ब्रोकियो नामी एक दुष्ट आदमी को कुछ रुपया देने का वादा करके कहा कि कोई ऐसा उपाय करना चाहिए जिस से यह विवाह न हो सके। ब्रोकियो ने उत्तर दिया कि मैं अवश्य इस कामको कर सकता हूँ।"

जौन—किस प्रकार?

ब्रोकियो—मैं ने आप से कहा था कि हीरो की सहेली मारगरेट मुझसे प्रेम करती है।

जौन—हाँ! मुझे याद है।

ब्रोकियो—मैं उस से कहदूँगा कि रात्रि के समय वह हीरो की खिड़की से हो कर मुझ से बात चीत करले। मारगरेट अवश्य मुझ से बात करने आवेगी। और हीरो के वस्त्र भी धारण कर सकती है, यदि मैं उस से कहदूँ।

जौन—हाँ यह तो अच्छा उपाय है।

ब्रोकियो—परन्तु आप की कोशिश चाहिए। आप उसी समय क्लौडियस को लेकर दूर से दिखला दीजिए कि हीरो किसी अन्य पुरुष से रात के समय बातें कर रही है।

क्लौडियस इसके असतीत्व को देख कर झट अपना मन फेर लेगा। कहो कैसी कही।

जौन—बहुत अच्छी! बहुत अच्छी! हर्रा लगे न फिटकरी, रंग आवे चोखा! पर देखो अपनी बात से मत हटजाना, नहीं तो मुझे बड़ी लज्जा उठानी पड़ेगी।

इस प्रकार जब जौन, क्लौडियस और पीडरो को साथ लेकर हीरो के मकान की ओर आया तो हीरो की सहेली मारगरेट अपनी स्वामिनी के वस्त्र पहने हुए खिडकी में होकर ब्रोकियो से बातें कर रही थी।

क्लौडियस को यह चाल मालूम न थी। उसे निश्वास हो गया कि यह हीरो ही है। इसलिए यह देखकर उसका बड़ा क्रोध आया और जितना प्रेम वह हीरो से करता था उतनी ही उस से घृणा करने लगा। अब उसने दृढ़ प्रतिज्ञा करली कि दूसरे दिन धर्ममन्दिर में जाकर हीरो की कलई खोलूँगा। राजा पीडरो ने भी यह बात स्वीकार करली। क्योंकि उसे यह बहुत बुरा मालूम हुआ। निस्सन्देह किसी स्त्री का इससे अधिक दोष नहीं हो सकता कि विवाह की रात को अपनी खिड़की में होकर वह एक अजनबी आदमी से 'बात करती पकड़ी जाय।

दूसरे दिन प्रातःकाल जब विवाहसंस्कार का समय आया और सब लोग धर्ममन्दिर में एकत्रित हुए, उस समय क्लौडियस ने बड़े जोर से क्रोध में आकर हीरो के दोष वर्णन करना शुरू किया। निर्दोष हीरो खड़ी खड़ी सुन रही थी और कहती थी—'क्या मेरे स्वामी का स्वास्थ्य अच्छा है? आप इतना क्रुद्ध क्यों होते हैं?"

क्लौडियस ने पीडरो से कहा—

दुष्ट ने निर्लज्ज होकर साफ साफ कह दिया कि सहस्रों बार हमसे बात चीत हुई है।

जोन—धिक् ! धिक् ! धिक् ! महाशय ! रहने दीजिए ! ये बातें कहने योग्य नहीं हैं। हीरो ! मुझे आपके इस असत्यत्व पर शोक है।

हीरो को इन बातों के सुनने से इतना दुःख हुआ कि वह मूर्छा खाकर गिर पड़ी और सबने यही जाना कि हीरो मर गई। पीडरो और क्लोडियस दोनों धर्ममन्दिर से चले गये और उन्होंने यह भी न देखा कि हीरो और उसके पिता लियोनेटो को कितना दुःख है। क्योंकि क्रोध के मारे उनका हृदय पाषाण से भी कठोर हो गया था।

बैनीडिक वहीं रह गया था। उसने बीटरिस की सहायता से हीरो को मूर्छा से जगाया। बीटरिस को अपनी बहन की इस आपदा पर बड़ा दुःख हुआ, क्योंकि उसको भली प्रकार ज्ञात था कि हीरो बड़ी सदाचारिणी स्त्री है। उसको इस दोषारोपण पर बिलकुल ही विश्वास नहीं आया। वह अपने मनमें कहने लगी कि लोग झूठ बोलते हैं।

परन्तु हीरो का बाप लियोनेटो सन्दिग्ध-आत्मा का पुरुष था। वह डौन जौन जैसे सज्जन की साक्षी को झूठा नहीं मान सका। जिस समय हीरो मूर्छित पड़ी हुई थी वह लज्जा के मारे चिल्लाने लगा। वह कहने लगा—"मौत ! मौत ! आज मेरी लाज रख ले। हे हीरो, तू अब आँखें मत खोलना। क्योंकि ऐसा लज्जा का काम करके मर जाना ही उचित है।"

जब बीटरिस के परिश्रम से हीरो ने कुछ आँखें खोलीं तो लियोनेटो ने फिर कहा—

"हाय ! यह तो जीवित है। अरी क्यों उठी है ? धिक्,

धिक्! समस्त संसार धिक् धिक् कर रहा है। भला यह इस बात का कैसे निषेध कर सकती है। हीरो आँखें मत खोल! हीरो, अब तेरा जीवन व्यर्थ है। जो मैं जानता कि तू इस लज्जा के होने पर भी जीवित रहेगी तो तुझे चुपके चुपके मार डालता! मैंने कभी इस बात पर रंज नहीं किया कि ईश्वर ने मुझे केवल एक ही लड़की दी। हाय! तू मेरे क्यों पैदा हुई? और मैंने तुझे स्नेह से क्यों पाला? अगर मैं किसी फकीर की लड़की को गोद ले लेता और वह आज ऐसी निर्लज्ज हो जाती तो मैं यह कह सकता था कि यह मेरे वंश की नहीं है। परन्तु क्या किया जाय। मैं अपनी लड़की के ऊपर अभिमान करता था। मैं अपनी लड़की की प्रशंसा किया करता था। हाय! आज वह डूब गई। स्याही के गड्ढे में डूब गई। उसके माथे पर कलंक का टीका लग गया, जिसके धोने के लिए सात समुद्रों का पानी भी काफी नहीं है।

बैनीडिक—श्रीमन्! सन्तोष कीजिए। मुझे तो इतना आश्चर्य हुआ है कि कुछ कह ही नहीं सकता।

बीटरिस—अपने जीवन की सौगन्ध, मेरी बहन को झूठा दोष लगाया गया है।

बैनीडिक—क्या कल तुम हीरो के साथ सोई थी?

बीटरिस—नहीं नहीं। कल तो नहीं। लेकिन साल भर से रोज साथ सोती रही हूँ।

लियोनेटो—ठीक! ठीक! क्या दो राजे झूठ बोलेंगे। क्या क्लौडियस झूठ बोल सकता है? वह तो इसे प्राणों से भी अधिक चाहता था। इसको यहाँसे ले जाओ। और मर जाने दो।

पुरोहित जो अब तक चुपका खड़ा यह भग—

रहा था, एक बुद्धिमान् मनुष्य था। उसने बहुत से आदमियों की आँखें देखी थीं, वह सच और झूठ की पहचान कर सकता था। वह कहने लगा—

"कुछ मेरी भी सुनो। मैं बड़ी देर से चुपका खड़ा हूँ और हीरो के मुँह की ओर ताक रहा हूँ। मैंने देखा है कि पहले तो लज्जा के मारे इसका मुँह लाल हो गया, परन्तु फिर थोड़ी देर में वह सब लाली जाती रही, जिससे प्रकट होता है कि यह लड़की निर्दोष है। इसकी आँखों में एक प्रकार की चमक है, जो अपराधियों की आँखों में नहीं होती। मुझे तो यही जान पड़ता है कि कुछ धोका हो गया है। अगर ऐसा न हो तो कह देना कि मैंने धूप में बाल श्वेत किये हैं।"

लियोनेटो—पुरोहित जी! यह नहीं हो सकता। भला झूठ बोल कर एक अपराध की जगह दो अपराध करना कौन सी अच्छी बात है।

पुरोहित—देवि! वह कौन मनुष्य है जिसके साथ रहने का तुम पर दोष लगाया गया है?

हीरो—यह तो वेही जान सकते हैं जो दोष लगाते हैं। मुझे क्या मालूम? अगर मैंने किसी पुरुष के दर्शन भी किये हों तो ईश्वर मुझ पर दया न करे। पिताजी! अगर आपको सिद्ध हो जाय कि कल रात को मैं किसी पुरुष से बात करती थी तो कुत्तों की मौत मार डालना!

पुरोहित—इन राजों का स्वभाव कैसा है?

बेनीडिक—दो तो बड़े धर्मात्मा हैं। तीसरा जोन, जो जारज है, दुष्ट है और दुष्टतायें किया करता है।

लियोनेटो—मेरी समझ में कुछ नहीं आता। अगर यह सच कहते हैं तो इन्हीं हाथों से मैं इसके टुकड़े टुकड़े किये

डालता हूँ। यदि उनका कहना झूठ है तो अभी मेरी भुजाओं में बल है, मैं उनको इसका मजा चखा दूँगा।

पुरोहित—अच्छा मेरी बात मान लीजिये। वे सब देख गये हैं कि हीरो मर गई। अब यही प्रसिद्ध कर दो और समाधि बनवा दो।

लियोनेटो—इससे क्या होगा?

पुरोहित—इससे यह होगा कि जो क्रोध करते हैं वे तरस खायँगे। इससे कुछ लाभ होगा। लोग शोक मनावेंगे और अपने किये पर पछतायँगे। जब क्लौडियो सुनेगा कि हीरो मर गई तो उसका क्रोध शान्त हो जायगा और उसे अपनी प्यारी की फिर याद आवेगी। इससे बहुत बड़ा लाभ होगा। परन्तु यदि मेरा यह सब कथन मिथ्या हुआ तो कम से कम एक बात तो हो ही जायगी, अर्थात् हीरो बदनामी से बच जायगी। अगर तुम चाहो तो उसको किसी मन्दिर में रहने दो।

वैनीडिक के समझाने से लियोनेटो ने यह बात मानली और हीरो को छिपा लिया। वह कहने लगा—

"डूबते को तिनके का सहारा भी बहुत है।"

अब बीटरिस और वैनीडिक वहाँ रह गये। वैनीडिक ने कहा—

"प्यारी बीटरिस! क्या तुम उस समय से रोती ही हो?"

बीटरिस—अभी तो और रोऊँगी।

वैनीडिक—मैं समझता हूँ कि तुम्हारी बहन पर झूठा दोष लगाया गया है।

बीटरिस—मैं उस पुरुष को कितना चाहूँगी जो इसको झूठा सिद्ध कर दे।

